काञ्चुकीयः—यदाज्ञापयत्यार्यः । ( निष्क्रम्य प्रविश्य ) एषा तत्रभवत्यङ्गारवती शोकाभिभूतहृदया प्रासादाच्छरीरं विमोक्तुकामा, महासेनेनाभिहिता यथा—क्षत्रधर्मेणोद्दिष्टस्ते दुहितुर्विवाहः । किमिदानीं हर्षकाले सन्तप्यसे ? तच्चित्रफलकस्थयोर्वत्सराजवासवदत्तयोर्विवाहोऽनुष्ठीयताम् , इति । तत्र हि,

स्त्रीजनेनाद्य सहसा प्रहर्षव्याकुलक्रमा ।
क्रियते मङ्गलाकीर्णा सवाष्पा कौतुकक्रिया ॥ २४ ॥

यौगन्धरायणः—एवं सम्बन्धं मन्यते महासेनः । तेन ह्यानीयतां शृङ्गारः ।

काञ्चुकीयः—गृह्यताम् ! ( उपनयति । )

---

अङ्गारवती = महासेनस्य राज्ञी । उद्दिष्टः = सम्पूर्णः, प्रतिपादितः अथवा शास्त्रे उपदिष्टः विवाहवृत्तः इति शेषः ।

प्रहर्षव्याकुलक्रमा—प्रहर्षेण व्याकुला भिन्नः क्रमः कार्यपरिपाटी यस्याः सा प्रहर्षव्याकुलक्रमा । मंगलाकीर्णा = पुष्पचंदनहरिद्रादिभिः मंगलद्रव्यैः सान्द्रा परिपूर्णा वा । सवाष्पा = अश्रुयुक्ता । कौतुकक्रिया = मंगलविधिः । स्त्रीजनेनाद्य, सहसा, क्रियते = अनुष्ठीयते ॥ २४ ॥

---

कंचुकी—जैसी आर्य की आज्ञा । ( निकलकर फिर प्रवेश कर ) शोकाभिभूत हृदयवाली रानी अङ्गारवती महल से कूदकर प्राण त्याग करना चाहती थी, पर महासेन ने उनसे यह बात कही—तुम्हारी पुत्री ( वासवदत्ता ) का विवाह क्षात्र-धर्म के अनुसार हुआ है । इसलिए चित्त फलक पर बैठाकर उन दोनों का—वत्स-राज और वासवदत्ता का—विवाह कर्म कर दो ।

स्त्रियाँ रोती हुई मङ्गल-कर्म कर रही हैं, किन्तु प्रसन्नता से सम्पूर्ण कार्य और ही तरह से हो रहे हैं । और मङ्गल की सामग्रियां इधर-उधर बिखरे हैं ( अथवा यह भी हो सकता है कि मङ्गल की सामग्रियां यहां बहुत हैं । ) ॥ २४ ॥

यौग०—तो महासेन ने इस प्रकार का सम्बन्ध स्वीकार कर लिया है । अच्छा तो शृङ्गार ले आओ ।

कंचुकी—लीजिए । ( ले आता है । )

भरतरोहकः—भो यौगन्धरायण ! किं ते भूयः प्रियमुपहरति महासेनः ।

यौगन्धरायणः—यदि मे महासेनः प्रसन्नः, किमतः परमिच्छामि ।

( भरतवाक्यम् )

भवन्त्वरजसो गावः परचक्रं प्रशाम्यतु ।
इमामपि महीं कृत्स्नां राजसिंहः प्रशास्तु नः ॥ २५ ॥

( निष्क्रान्ताः सर्वे । )

चतुर्थोऽङ्कः ।

इति प्रतिज्ञानाटिकावसिता ।



गावः = धेनवः । अरजसः = निर्दुष्टाः, भवन्तु । परचक्रम् = शत्रुसैन्यम् ; शत्रुकपटं वा, प्रशाम्यतु । इमाम् अपि, कृत्स्नां = सम्पूर्णां, महीं = वसुन्धरां, नः = अस्माकम् । राजसिंहः = राजा, प्रशास्तु = शासनं करोतु इत्यर्थः ॥ २५ ॥

भरतरोहक—यौगन्धरायण ! अब महासेन तुम्हारा क्या प्रिय करें ?

यौग०—यदि मेरे ऊपर महासेन प्रसन्न हैं तो इससे अधिक हमें क्या चाहिये ( अर्थात् कुछ नहीं चाहिए )

( भरतवाक्य )

गायें खुशी हों, शत्रुओं का कपट शान्त हो और हमारे राजा इस सम्पूर्ण वसुन्धरा का शासन भी करें ॥ २५ ॥

( सब चले जाते हैं )

चतुर्थ अङ्क समाप्त

इति प्रतिज्ञानाटिकावसिता ।



# श्लोकानुक्रमणिका

|| श्रीः ||

विद्याभवन संस्कृत ग्रन्थमाला
७३

महाकविश्रीभासप्रणीतम्

# अविमारकम्

'प्रकाश' संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्

व्याख्याकारः

व्याकरण-साहित्य-वेदान्ताचार्य-

आचार्य श्रीरामचन्द्रमिश्रः

मुजफ्फरपुरस्थधर्मसमाजसंस्कृतमहाविद्यालयप्राध्यापकः



चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी-१

# समर्पणम्

स्वर्गीयपण्डितनिरसनमिश्रमहोदयानां

स्मृतौ

समर्पितेयं तुच्छा निजा कृति-

स्तदीयविद्याक्रीतदासेन

प्रकाशकृता

रामचन्द्रमिश्रेण

# अवतरणा

अथायमनुपक्रम्यते प्रकाशयितुं प्रकाशव्याख्यासमन्वितो मास-प्रणीतोऽविमारकनामकः प्रकरणरूपो रूपकभेदः ।

अस्य रूपकस्य प्रणेतुः परिचयादिकं साहित्यिके समालोचनग्रन्थे राष्ट्रभाषया लिखितमिति तत एवावगन्तव्यम् ।

अस्य अविमारकसंज्ञकस्य प्रकरणस्य सम्प्रत्यवधि कापि व्याख्या मया न दृष्टा, न वा कापि व्याख्याऽस्तीति श्रुतमपि, केवलं मूलमात्रं मया दृष्टं यद् भासनाटकचक्रमिति संज्ञया प्रथमाने पुस्तकेऽवधवर्ता गतम् ।

अत्र व्याख्याने मया प्रयासं कृत्वा सरलता कृता, गद्यभागोऽपि प्रायः सर्वत्र व्याख्यातः। आवश्यकः कोऽपि विषयो नोज्झितो यं पाठकोऽन्विष्येदप्राप्य चान्तर्व्यथेत ।

परगुणपरमाणून् पर्वतीकृत्य विकसतां सतां नित्यकृतानमयतया, दोषैकदृशामसतां तु पुरः कृताभ्यर्थनाव्यापारस्यापि स्वप्रवञ्चनामात्रसारतया कृताभ्यर्थनामन्तरैव समर्पयामि स्वामिमामवतारणामिति ।

प्रश्रयावनतः

रामचन्द्रमिश्रः

# भूमिका

## नाटक-साहित्य की प्राचीनता

भारतीय नाटक-साहित्य विचारधारा तथा विकासक्रम में मूलतः स्वतन्त्र है, इस बात को अब सभी आलोचक मानने लगे हैं। वैदिक-साहित्य की समीक्षा से पता चलता है कि वैदिक काल में नाटक के सभी अङ्गों—संवाद, संगीत, नृत्य एवं अभिनय—का किसी न किसी रूप में अस्तित्व था।

ऋग्वेद के यम-यमी, उर्वशी-पुरूरवा एवं सरमा-पणि के संवादात्मक सूक्तों में नाटकीय संवाद का तत्त्व विद्यमान है। सामवेद की संगीतप्रधानता सर्वविदित है। आलोचकों का कहना है कि ऐसे संवाद ही कालान्तर में परिमार्जित होकर नाटकों के रूप में परिणत हुए।

रामायण-महाभारत काल में नाटक का कुछ और स्पष्ट उल्लेख पाया जाता है। विराट्-पर्व में रङ्गशाला का नाम आया है, रामायण में भी 'नट' 'नर्तक' 'नाटक' 'रङ्ग-मञ्च' आदि का नाम स्थान-स्थान पर आया है।

'नाट्यशास्त्र' तथा 'भावप्रकाशन' में इसके प्राचीनत्व का विशद विवेचन पाया जाता है।

## संस्कृत-साहित्य में भास की प्रसिद्धि

संस्कृत-साहित्य में भास की बड़ी प्रसिद्धि है, 'मालविकाग्निमित्र' में कालिदास ने लिखा है :—'प्रथितयशसां भास-सौमिल्ल-कविपुत्रादीनां प्रबन्धान्'। हर्षचरित में बाण ने भास को इन शब्दों में याद किया है:—

'सूत्रधारकृतारम्भैर्नाटकैर्बहुभूमिकैः ।
सपताकैर्यशो लेभे भासो देवकुलैरिव ॥'

दण्डी ने अपनी अवन्तिसुन्दरीकथा में भास के लिये लिखा है:—

'सुविभक्तमुखाद्यङ्गैर्व्यक्तलक्षणवृत्तिभिः ।
परेतोऽपि स्थितो भासश्शरीरैरिव नाटकैः ॥'

प्रसिद्ध आलोचक राजशेखर ने भास के नाटकों के सम्बन्ध में लिखा है:—

'भासनाटकचक्रेऽपि च्छेकैः क्षिप्ते परीक्षितुम् ।
स्वप्नवासवदत्तस्य दाहकोऽभून्न पावकः ॥'

'प्रसन्नराघव' के प्रणेता जयदेव ने 'भासो हासः' कहकर भास के प्रति अपना आदर प्रकट किया है। इस प्रकार हम देखते हैं कि संस्कृत साहित्य में भास का बड़ा गौरव-पूर्ण स्थान है। किसी का भी गौरव किसी गुण पर ही आधारित रहता है। जब तक भास के ग्रन्थ प्रकाश में नहीं आये थे तब तक जैसा सोचा जाता रहा हो, किन्तु जब १९१२ में महामहोपाध्याय गणपति शास्त्री द्वारा भास का त्रयोदशरूपकात्मक नाटकचक्र प्रकाश में लाया गया, तब से तो उनके नाटक ही उनके स्तुति-पाठक बन गये। उनकी सरल, प्रसादपूर्ण भाषा ने ही उनको प्रसिद्ध नाटककार के समादृत पद पर प्रतिष्ठित कर दिया।

## भास का नाटकचक्र

महाकवि भास के रूपकों की संख्या १३ है। उनके नाम निम्नलिखित हैं :—

१ प्रतिज्ञायौगन्धरायण
२ अविमारक
३ स्वप्नवासवदत्त
४ प्रतिमानाटक
५ मध्यमव्यायोग
६ पाञ्चरात्र
७ अभिषेक
८ दूतवाक्य
९ दूतघटोत्कच
१० कर्णभार
११ ऊरुभङ्ग
१२ बालचरित
१३ चारुदत्त

इन रूपकों के मूल प्रायः प्राचीन ग्रन्थ ही हैं, जैसे-रामायण पर आधारित—

१ प्रतिमानाटक
२ अभिषेकनाटक

महाभारत पर आधारित—

१ मध्यमव्यायोग
२ पाञ्चरात्र
३ दूतघटोत्कच
४ कर्णभार
५ ऊरुभङ्ग
६ दूतवाक्य

भागवत पर आधारित—

१ बालचरित

बृहत्कथा पर आधारित—

१ स्वप्नवासवदत्त
२ प्रतिज्ञायौगन्धरायण
३ अविमारक

केवल चारुदत्त नामक भास का रूपक कल्पितकथामूलक है।

गोण्डल निवासी राजवैद्य जीवराम कालिदास शास्त्री ने १९४१ में 'यज्ञफल' नामक एक रूपक प्रकाशित किया है, वह भी भासकृत ही माना जाता है। इस प्रकार भास के नाटकचक्र में अब चौदह रूपकों का समावेश करना चाहिये।

## रूपकों का एक-कर्तृकत्व

उपर्युक्त सभी रूपक एक कवि की रचना माने जा सकते हैं, क्योंकि इन रूपकों में कुछ आश्चर्य-जनक समतायें विद्यमान हैं :—

१—ऊपर लिखे सभी रूपक 'नान्द्यन्ते ततः प्रविशति सूत्रधारः' इन्हीं शब्दों से प्रारम्भ होते हैं।

२—इन रूपकों में से किसी भी रूपक में रचयिता के नाम अथवा परिचय का पता नहीं है।

३—प्रायः सभी रूपकों में प्रस्तावना के स्थान पर स्थापना शब्द का प्रयोग किया गया है, एक मात्र 'कर्णभार' में प्रस्तावना शब्द का व्यवहार किया गया है।

४—इनमें से अधिकांश रूपकों के भरत-वाक्य एक से हैं, 'स्वप्नवासवदत्त' 'बाल-चरित' और 'दूतवाक्य' में भरतवाक्य है—'इमां सागरपर्यन्तां हिमवद्विन्ध्यकुण्डलाम्। महीमेकातपत्राङ्कां राजसिंहः प्रशास्तु नः।' शेष रूपकों में भी प्रायः 'राजसिंहः प्रशास्तु नः' इतना अंश भरतवाक्य में अवश्य है।

५—इन रूपकों की भाषा और शैली में अद्भुत समता है।

६—इनमें से अधिकांश रूपकों में पताकास्थान तथा मुद्रालङ्कार का एक सा प्रयोग किया गया है।

७—छोटे पात्रों में नामसाम्य, व्याकरण की त्रुटि, एक तरह की भावना, एक तरह के वाक्य इन रूपकों में समानभाव से पाये जाते हैं।

८—भरतकृत नाट्यशास्त्र के नियमों का उल्लङ्घन प्रायः समान रूप से सभी रूपकों में किया गया है, जैसे मृत्यु तथा युद्ध का अभिनय, पानी का लाया जाना।

९—नाट्यनिर्देश की न्यूनता प्रायः सभी रूपकों में समान रूप से विद्यमान है, जो भी नाट्यनिर्देश पाये जाते हैं, उनमें भी दो-दो, तीन-तीन आदेश साथ ही दे दिये गये हैं, जैसे ( निष्क्रम्य पुनः प्रविश्य )।

१०—इन सभी रूपकों के नाम केवल ग्रन्थान्त लेख में ही पाये जाते हैं अन्य किसी जगह नहीं।

सभी रूपक एककर्तृक हैं इस विश्वास के लिये इतने कारण पर्याप्त माने जा सकते हैं।

## भास ही इनके प्रणेता थे

ऊपर बताई गई समताओं के द्वारा प्रमाणित होता है कि सभी रूपक एक ही कवि की कृतियाँ हैं, और इनमें से 'स्वप्नवासवदत्त' की रचना भास द्वारा हुई इस विषय में राजशेखर का साक्ष्य उपलब्ध है :—

'भासनाटकचक्रेऽपि च्छेकैः क्षिप्ते परीक्षितुम् ।
स्वप्नवासवदत्तस्य दाहकोऽभून्न पावकः ॥'

फलतः अन्य रूपकों को भी भासकृत माना गया है, जो ठीक ही है।

बाण ने भास के नाटकों के संबन्ध में 'सूत्रधारकृतारम्भैः' कहा है जिसका अर्थ यह होता है कि भास के नाटकों का आरम्भ सूत्रधार के प्रवेश के साथ होता है। इन रूपकों में ऐसी बात है, इससे भी इनका भासकृतत्व सिद्ध होता है।

इन रूपकों के प्रणेता भास वही हैं जिनकी प्रशंसा कालिदास ने की है, यह विषय सन्देहास्पद है, किन्तु इतने रूपकों के प्रणेता भास जनसमादर के पात्र हों इसमें विचार-द्वैध का स्थान नहीं होना चाहिये।

इस प्रसङ्ग में एक विरोधी दल भी है, जो कहता है कि इनमें से कोई रूपक भास का नहीं है। इन विरोधियों के पक्ष में निम्नलिखित तर्क दिये जा सकते हैं—

( १ ) 'सूत्रधारकृतारम्भैः' यह लक्षण दाक्षिणात्यकविरचित रूपकों में सर्वत्र पाया जाता है, अतः केवल इसी साम्यमूलक प्रमाण से इन रूपकों को भासकृत नहीं कहा जा सकता। यदि इसी के बल पर नाटक भासकृत माने जाने लगें तब तो सारे दाक्षिणात्य कवियों के नाटक भासकृत माने जाने लगेंगे।

( २ ) भासकृत 'स्वप्नवासवदत्त' का—

'पादाक्रान्तानि पुष्पाणि सोष्म चेदं शिलातलम् ।
नूनं काचिदिहासीना मां दृष्ट्वा सहसा गता ॥'

यह श्लोक रामचन्द्र द्वारा अपने नाट्यदर्पण नामक ग्रन्थ में उद्धृत किया गया है। यह श्लोक इन रूपकों के दल में पाये जाने वाले स्वप्नवासवदत्त में नहीं है, अतः यह स्वप्नवासवदत्त तथा इसके साथ-साथ पाये जाने वाले सभी रूपक भास के नहीं हैं, किसी अन्य कवि ने बनाकर भास के नाम से प्रचलित कर दिया है। ग्रन्थ को प्रचलित करने के लिये इस तरह का कार्य किया जा सकता है, प्रत्युत किया गया है इसका प्रमाण संस्कृत साहित्य में अति सुलभ है।

इस प्रकार इस विषय में मतभेद बना हुआ है। म० म० गणपति शास्त्री, Prof. Keith और पराञ्जपे के विचार में यह सभी रूपक भास के ही हैं, किसी अन्य अज्ञातनामा व्यक्ति के नहीं।

श्री काणे, Dr. Barnett, आदि इसके प्रतिकूल पक्ष का समर्थन करते हैं। कुछ अन्य आलोचक, जैसे—Dr. Sukhtankar, Prof. Winternitz का कहना है कि इनमें किसी पक्ष का कथन निःसन्देह नहीं है, अतः अभी इस प्रश्न का समाधान नहीं हो सकता है।

मैं समझता हूं कि समन्वयात्मक दृष्टि से यदि दो भास मान लिये जाते तो इस विवाद का अन्त हो जाता। एक भास परम प्राचीन माने जायँ जिन्हें कालिदास, बाण आदि ने स्मरण किया है, इसी के साथ यह भी मान लिया जाय कि उनके लिखे रूपक अब प्राप्य नहीं रहे। दूसरे भी एक भास माने जायँ जो थोड़ा अर्वाचीन हों, उन्हीं की कृतियों के रूप में इन प्राप्त रूपकों को स्वीकार कर लिया जाय। क्या इस तरह झगड़ा नहीं मिटाया जा सकता है?

## भास का काल

कुछ दाक्षिणात्य पण्डितों ने यह प्रमाणित करने का प्रयास किया है कि भास दाक्षिणात्य तथा कालिदासादि कवियों से पूर्व काल में वर्त्तमान थे। कालिदास का समय तो सन्दिग्ध है परन्तु बाण का समय प्रायः निश्चित रूप में षष्ठ शतक का अन्त तथा सप्तम शतक का आदि भाग माना गया है। तदनुसार भास के समय की अन्तिम संभाव्य सीमा सप्तम शतक मानी जा सकती है। रही आदिम सीमा की बात, इस सम्बन्ध में वाल्मीकि के काल पर विचार करना होगा। Prof Keith का कहना है कि वाल्मीकि ४र्थ शतक बी० सी० में विद्यमान थे। Prof Jacobi के मतानुसार वाल्मीकि ५म शतक बी० सी० के पूर्व में थे। इस प्रकार पूर्वोत्तर सीमा के निर्णीत हो जाने पर भी निश्चित समय के निर्धारण में बड़ा मतान्तर है।

| | |
|---|---|
| १—गणपतिशास्त्री, हरप्रसादशास्त्री तथा पुसल्कर भास का समय ईसा से पूर्व मानते हैं। | |
| २—जागीरदार तथा कुलकर्णी— | ३य शतक B C, |
| ३—जायसवाल, चौधरी तथा ध्रुव— | २य या १म शतक B. C, |
| ४—Konow डा० सरूप तथा Willer— | २य शतक A. D. |
| ५—Kieth, Jolly, Jacobi, Banerjee Shastri तथा भण्डारकर— | ३य शतक A D. |
| ६—Liseny तथा Winternitz. | ४र्थ शतक A. D. |
| ७—Sarkar. | ५म या षष्ठ शतक A. D. |
| ८—Dwadher, Barnett, हीरानन्दशास्त्री, Nirurkar तथा Pisharoti— | ७म शतक A. D. |
| ९—Kane— | ९म शतक A. D. |
| १०—पं० रामावतारशर्मा— | १०म शतक A. D. |
| ११—रङ्गाचार्य रेड्डी— | ११म शतक A. D. |

इनमें सप्तम शतक के बाद भास का समय मानने वाले बाणभट्ट द्वारा भास के उल्लेख का क्या समाधान देते हैं, इसका पता मुझे नहीं है। यदि वास्तव में इसका समाधान देना है तो यही कहना होगा कि भास नामक दो नाटककार हुए हैं,

प्रथम भास कालिदास से पूर्ववर्ती थे। उन्होंने भी स्वप्नवासवदत्त नामक नाटक लिखा था, उसीका स्मरण अन्य प्राचीन कवियों ने किया है। इसी प्राचीन भास को भरत के नियमों का उल्लङ्घक माना जा सकता है। द्वितीय भास बहुत बाद के हैं। उन्होंने जो कुछ लिखा, भास के नाम पर प्रख्यात किया। इस प्रकार मानने पर सारी आपत्तियों का समाधान संभव हो जाता है। इन सारी बातों को ध्यान में रखकर यह तो असन्दिग्ध भाव से कहा जा सकता है कि भास एक प्रख्यात तथा प्राचीन नाट्यकार थे, भले ही उनका निश्चित समय न कहा जा सके।

## भास का देश

कुछ दाक्षिणात्य पण्डितों ने यह प्रमाणित करने का प्रयास किया है कि भास दक्षिण भारत के निवासी थे। उनके तर्क निम्नलिखित हैं:—

१—भासनाटकचक्र के सभी नाटक केरल में ही मिले।

२—भासकृत प्रतिमानाटक में अभिषेक संस्कार के समय सीता को राम के साथ चित्रित नहीं किया गया है। प्रायः केरल को छोड़ कर भारत के सभी भागों में संस्कार-काल में दम्पति का सहावस्थान नियम है। केवल केरल ही ऐसा प्रान्त है जहाँ संस्कार-काल में दम्पति का सहावस्थान नियम नहीं है। इससे भास का केरलीय होना सिद्ध होता है।

३—मामा का अधिक आदर भास ने वर्णित किया है जो दक्षिण भारत की देन है।

इन तर्कों से कुछ अधिक बल नहीं मिल रहा है, क्योंकि किसी के ग्रन्थों के कहीं पाये जाने भर से उसका वह देश जन्मस्थान या निवासस्थान नहीं सिद्ध होता है। यदि दृढ़तापूर्वक इस सिद्धान्त का अनुसरण हम करने लगें तो बहुत सी मान्यतायें परिवर्त्तित-संशोधित करनी पड़ेंगी। अभिषेक संस्कार काल में सीता की अनुपस्थिति भी नाटकीय विशेषता की दृष्टि से की गई कही जा सकती है।

मामा के अधिक आदर वाली बात में भी कुछ तत्त्व नहीं हैं, वह तो धर्मशास्त्र के वचन पर अवलम्बित है।

वस्तुतः यदि भास के नाटकों का अन्तःपरीक्षण किया जाय तो हमें मिलेगा कि भास ने जितने पात्रनाम, शहर, नदियाँ आदि अपने रूपकों में वर्णित किए हैं वे सभी उत्तर भारत के हैं। इसके आधार पर तो यही मानना उचित है कि भास उत्तर भारत के निवासी थे। उनके 'यशफल' नामक रूपक का उत्तरभारत में प्राप्त होना इसी मत के पक्ष में पड़ता है।

## भास की जीवनी

भास की जीवनी के संबन्ध में कुछ भी निश्चित रूप से मालूम नहीं है। उनके संबन्ध में इतना ही कहा जा सकता है कि वह एक पुराने नाटककार, वैष्णवमतानुयायी तथा ब्राह्मणधर्म के समर्थक थे। भास के मतानुसार गृह स्त्रियों का स्थान था। धर्म के प्रति उनकी बड़ी आस्था थी—'धर्मो रक्षति रक्षितः'। पञ्चरात्र तथा अन्यान्य रूपकों में भास ने यज्ञ का अच्छा चित्रण किया है—

'शिक्षा क्षयं गच्छति कालपर्ययात् सुबद्धमूला निपतन्ति पादपाः।
जलं जलस्थानगतं च शुष्यति हुतं च दत्तं च तथैव तिष्ठति॥'

भास ने यद्यपि भाग्य को बड़ा गौरव प्रदान करते हुए 'चक्रारपङ्क्तिरिव गच्छति भाग्यपङ्क्तिः' कहा है, तथापि वह उद्योग का महत्त्व मानते थे—

'काष्ठादग्निर्जायते मथ्यमानाद् भूमिस्तोयं खन्यमाना ददाति।
सोत्साहानां नास्त्यसाध्यं नराणां मार्गारब्धाः सर्वयत्नाः फलन्ति॥'

## भास की शैली

भास की शैली नाटककारों के लिये आदर्श शैली कही जानी चाहिये। कथोपकथन की सरल-सरस पद्धति में कोई नाटककार भास की समता नहीं कर सका है। भास के रूपकों की शैली के विषय में म० म० गणपति शास्त्री ने लिखा है:—

'The superior excellence of sentences which are not subject to the restrictions of verification is everywhere to be observed in these Rupakas. It really surpasses in grandeur. The style of other works is incomparable.'

अर्थात् 'भास के रूपकों में वाक्ययोजना की जो विशेषतायें हैं वे अन्यत्र नहीं प्राप्त हो सकती हैं। उनका अनुकरण भी नहीं किया जा सकता है'।

भास ने बोलचाल की भाषा का व्यवहार किया है, जिसमें उनकी समता कालिदास भी नहीं कर सके हैं। भास की भाषा को यदि हम स्वच्छन्दवाहिनी निर्झरिणी मानें तो कालिदास की भाषा को हरद्वार की गङ्गा मानना होगा।

नाट्यकला पर भास का असाधारण अधिकार था। नाट्यरचना में सफलता प्राप्त करने के लिये चरित्रचित्रण में निपुण होना नितान्त अपेक्षित है। भास के पात्र इतने सजीव रूप में चित्रित हुए हैं कि हम उन्हें अनायास अपना सकते हैं। प्रायः इन्हीं विशेषताओं पर दृष्टि रखकर बाणभट्ट ने भास के रूपकों के सम्बन्ध में लिखा था:—

'सूत्रधारकृतारम्भैर्नाटकैर्बहुभूमिकैः' । यहाँ भूमिका शब्दचरित्रपरक है, नानाप्रकारक चरित्रचित्रणों से ही भास को नाटक-निर्माण में अखण्ड यश मिला है।

## भास का 'अविमारक'

पूर्वोक्त रूपकों में एक काल्पनिक कथाधारित रूपक 'अविमारक' है। 'अविमारक' एक प्रकरण है। कुछ लोग इसे बृहत्कथाधारित नाटक मान सकते हैं। वास्तव में यह प्रकरण है। प्रकरण का लक्षण है :—

'भवेत् प्रकरणं वृत्तं लौकिकं कविकल्पितम् ।
शृङ्गारोऽङ्गी नायकस्तु विप्रोऽमात्योऽथवा वणिक् ॥'

बृहत्कथा में इस कथा का आधार वर्तमान है; इतने भर से इसे नाटक मान लेना उपयुक्त नहीं होगा, आखिर बृहत्कथा की कथायें भी तो कल्पित ही हैं।

## अविमारक की कथावस्तु

चण्डभार्गव नामक अतिक्रोधी मुनि के शापवश चण्डालत्व को प्राप्त सौवीरराज अपने परिवार के साथ प्रच्छन्न रूप में कुन्तिभोज की नगरी में निवास किया करते थे। उनके पुत्र का नाम विष्णुसेन था। अविरूपधारी किसी दुर्दान्त असुर को मारने के कारण लोग उसे अविमारक नाम से पुकारने लगे थे। उसकी माता सुदर्शना कुन्तिभोज की बहन थी।

### प्रथम अङ्क

एक दिन कुन्तिभोज की सयानी कन्या कुरङ्गी उद्यान से वापस आ रही थी। रास्ते में एक पगले हाथी ने बड़ा उपद्रव मचाया। कुरङ्गी अति भयत्रस्त हो गई। उसी समय अविमारक संयोगवश वहाँ उपस्थित हुआ। उसने हाथी को स्वबाहुबल से खदेड़ दिया। पराक्रमदर्शन से प्रीता कुरङ्गी अविमारक पर स्नेह करने लगी। अविमारक भी उसके रूप-यौवन पर लुब्ध हो गया। राजा ने भी अविमारक के पराक्रम से सन्तुष्ट होकर उसका पता लगाना चाहा। पता चला कि वह चाण्डाल है। इसी समय कुरङ्गी के साथ पुत्र के विवाह की बात स्थिर करने के लिये काशिराज ने दूत भेजा। राजा बड़ी चिन्ता में पड़ गये। सौवीरराज ने पहले अपने पुत्र के लिये कुरङ्गी की मँगनी की थी, परन्तु इन दिनों उनका पता नहीं चल रहा था। इस स्थिति में कुन्तिभोज ने काशिराज के दूत का प्रत्याख्यान करना उचित नहीं समझा।

### द्वितीय अङ्क

कुरङ्गी के प्रेम में पड़े अविमारक की मनःस्थिति बिगड़ती रही। उसकी चिन्ता बहुमुखी होती रही। कुरङ्गी की भी वही स्थिति थी। कुरङ्गी के परिजनों ने इस स्थिति का

प्रतीकार करने की इच्छा से प्रेरित होकर अविमारक के साथ कुरङ्गी के गुप्तमिलन का निश्चय करके अविमारक के घर का पता लगाया। धात्री तथा नलिनिका उनके पास गईं तथा गुप्तरूप से कन्यापुर में प्रवेश करने का आमन्त्रण अविमारक को दे आईं। अविमारक ने भी इस आमन्त्रण को सहर्ष स्वीकार किया। उसे अपने पराक्रम पर पूर्ण विश्वास था।

## तृतीय अङ्क

धात्री तथा नलिनिका ने अविमारक के कन्यापुर में गुप्त प्रवेश का सारा प्रबन्ध कर दिया। अविमारक ने चोर रूप में कन्यापुर में प्रवेश किया। मार्ग में उसे बड़ी-बड़ी चतुराई करनी पड़ी। कन्यापुर में प्रवेश के बाद उसे प्रियतमा कुरङ्गी का सहवास प्राप्त हुआ। वह उसके साथ सानन्द रहने लगा।

## चतुर्थ अङ्क

अविमारक तथा कुरङ्गी का प्रेम दिनानुदिन बढ़ने लगा। इसी तरह एक वर्ष बीत गया। संयोगवश यह बात राजा के कानों तक पहुँच गई। अविमारक ने जब देखा कि पकड़ा जाऊँगा तब वह वहाँ से किसी तरह निकल भागा। बाहर आ जाने पर उसे प्रियतमा का वियोग इतना खला कि उसने आत्मघात करने का निश्चय कर लिया। तदनुसार उसने पहले पानी में डूब कर मरना चाहा। पीछे उसे अग्निप्रवेशद्वारा प्राणत्याग करने की बात सूझी। दावानल में उसने प्रवेश भी किया, परन्तु अग्निदेव ने उसे नहीं जलाया। उसे बड़ा आश्चर्य हुआ। अनन्तर उसने पर्वतशिखर पर से गिरकर प्राण देने की बात सोची। तदनुसार वह पर्वत-शिखर पर चढ़ गया। वहाँ उसकी एक सस्त्रीक विद्याधर से भेंट हुई। विद्या द्वारा अविमारक की सारी बातें जानकर विद्याधर ने अविमारक को एक ऐसी अँगूठी दी, जिसे बाएँ हाथ में पहने तो अदृश्य तथा दायें हाथ में डाल ले तो दृश्य हो जा सकता है। इस प्रकार उक्त अद्भुत अँगूठी की सहायता से अविमारक ने पुनः कन्यापुर में प्रवेश करने का निश्चय किया।

## पञ्चम अङ्क

बरसात के दिनों में कुरङ्गी वियोगव्यथा से घुलती जा रही थी, वह रस्सी में गला फँसा कर मरने की तैयारी कर रही थी। इसी समय विद्याधरप्रदत्त अँगूठी की सहायता से अविमारक ने कन्यापुर में प्रवेश किया। कुरङ्गी से मिलकर उसे बड़ा हर्ष हुआ। इस बार अविमारक अपने साथ विदूषक को भी लेता गया था।

## षष्ठ अङ्क

कुन्तिभोज ने जब देखा कि सौवीरराज के पुत्र विष्णुसेन का कोई पता नहीं चल रहा है तब निश्चय किया कि काशिराज के पुत्र जयवर्मा के साथ ही कुरङ्गी का विवाह

कर दिया जाय, तदनुसार दूत भेज कर जयवर्मा को अपने यहाँ बुला भी लिया। जयवर्मा के पिता यज्ञदीक्षित होने के कारण नहीं आये, जयवर्मा के साथ उसकी माता सुदर्शना ही आई। विवाह का दिन निश्चित हुआ। सौवीरराज भी उस अवसर पर उपस्थित हुए। वह इन दिनों बहुत खिन्न रहा करते थे क्योंकि उनके पुत्र अविमारक का कहीं पता नहीं लग रहा था। उनके मुख से ही कुन्तिभोज ने अविमारक की बहादुरी की बातें सुनीं तो उनको विश्वास हो गया कि हाथी से कन्याओं का त्राण करनेवाला युवक अविमारक ही था। उन्होंने अपने मन्त्री से अविमारक का अन्वेषण करने को कहा, अविमारक का पता नहीं लगा।

विवाह अब होने ही वाला था कि नारद उपस्थित हुए। आते ही नारद ने कुन्तिभोज तथा सौवीरराज से कहा कि अविमारक कुन्तिभोज के अन्तःपुर में ही है, उसने कुरङ्गी के साथ गान्धर्व विवाह भी कर लिया है। इसीके साथ अविमारक के सम्बन्ध की सारी बातें भी उन्होंने प्रकट कर दीं। नारद ने कहा कि अविमारक अग्निदेव से सुदर्शना में उत्पन्न हुआ था, सुदर्शना की बहन सुचेतना सौवीरराज की स्त्री थी, प्रसवकाल में ही सुचेतना का पुत्र मर गया अतः वह बहुत कष्ट में थी, सुदर्शना ने अपना लड़का सुचेतना को दे दिया, इस प्रकार अविमारक सौवीरराज का पुत्र कहलाया। सारी बातें जानकर सभी सन्तुष्ट हो गये। जयवर्मा का विवाह कुरङ्गी की छोटी बहन सुमित्रा के साथ सम्पादित हुआ। इस प्रकार सभी आनन्दमग्न हो गये।

## अविमारक पर एक दृष्टि

अविमारक एक प्रकरण है, इसकी कथा कविकल्पित है। जहाँ तक नाटकीयता का प्रश्न है। यह प्रकरण एक सफल कृति माना जा सकता है। इसमें पात्रों के कथोपकथन में इतनी स्वाभाविकता है कि अभिनयकाल में उनका निखर आना नितान्त स्वाभाविक हो जाय।

कवित्व की दृष्टि से यह नाटकीय गुणभूषित होकर भी उत्तम कवित्व का स्थान है।

'अद्यापि हस्तिकरशीकरशीतलाङ्गीं
बालां भयाकुलविलोलविषादनेत्राम्।
स्वप्नेषु नित्यमुपलभ्य पुनर्विबोधे
जातिस्मरः प्रथमजातिमिव स्मरामि॥'

इस श्लोक को जब पढ़ता हूँ तो मुझे चौर कवि की विश्वप्रसिद्ध चौरपञ्चाशिका के श्लोक याद आने लगते हैं। वही सरसता, वही सरलता, वही भावप्रवणता! चौरपञ्चाशिका का—

'अथापि तां कनकचम्पकदामगौरीं
फुल्लारविन्दवदनां तनुलोमराजिम्।'

पढ़ते ही ऊपरवाला श्लोक याद आ जाय यह अति सत्य है। प्रकृतिवर्णन कविता की रीढ़ माना जाता है। जिसने कविता में प्रकृतिवर्णन को जितना चमकाया वह उतना बड़ा कवि माना गया। इस प्रसङ्ग में मुझे अविमारक का एक श्लोक उद्धृत करना है :—

'पूर्वा तु काष्ठा तिमिरानुलिप्ता
सन्ध्यारुणा भाति च पश्चिमाशा।
द्विधा विभक्तान्तरमन्तरिक्षं
यात्यर्धनारीश्वररूपशोभाम् ॥'

कितना स्पष्ट, कितना आकर्षक तथा कितना सत्य है यह प्रकृति का चित्र !

अर्धरात्रि का वर्णन अविमारक का बड़ा सुन्दर हुआ है। आप श्लोक पढ़ें, ऐसा लगेगा मानो आपके ऊपर निद्रा का असर होता जा रहा है, आप ऊँघने लगे हैं :—

'गर्भस्था इव मोहमभ्युपगताः सर्वाः प्रजा निद्रया
प्रासादाः सुखसुप्तनीरवजना ध्यानं प्रविष्टा इव।
प्रग्रस्ता इव सञ्चितेन तमसा स्पर्शानुमेया नगा
अन्तर्धानमिवोपयाति सकलं प्रच्छन्नरूपं जगत् ॥

मध्यरात्रि के अन्धकार का वर्णन तो बरबस हृदय को आकर्षित करता है :—

'तिमिरमिव वहन्ति मार्गनद्यः
पुलिननिभाः प्रतिभान्ति हर्म्यमालाः।
तमसि दश दिशो निमग्नरूपाः
प्लवतरणीय इवायमन्धकारः ॥'

आपने 'सूचिभेद्यैस्तमोभिः' सुना था, उसमें जो गाढ़ता की अभिव्यञ्जना थी उससे कहीं अधिक अभिव्यञ्जना यहाँ के 'प्लवतरणीय इवायमन्धकारः' में वर्त्तमान है।

ग्रीष्मर्तु के वर्णन में भास ने बड़ी कुशलता प्रदर्शित की है :—

'अत्युष्णा ज्वरितेव भास्करकरैरापीतसारा मही
यक्ष्मार्त्ता इव पादपाः प्रमुषितच्छाया दवाग्न्याश्रयात्।'

इस आधे श्लोक में 'ज्वरितेव मही' कहकर कवि ने सर्वत्र व्याप्त सन्ताप की बड़ी अच्छी अभिव्यक्ति की है। 'पादपाः यक्ष्मार्त्ताः' यक्ष्मा के रोगी दिनानुदिन सूखने लगते हैं 'क्षीयन्ते धातवः सर्वे ततः शुष्यति मानवः' यह वृक्ष भी दिनानुदिन सूखते जाते हैं, क्या चमत्कार है ! आकाशमार्ग से जाते हुए विद्याधर-जोड़े के मुख से पृथ्वी का

जो वर्णन भास ने अविमारक में प्रस्तुत किया है उसे पढ़कर शाकुन्तल में सुमेरु पर से किया गया पृथ्वी का वर्णन याद आ जाता है।

कालिदासने कहा:—

'शैलानामवरोहतीव शिखरादुन्मज्जतां मेदिनी
पर्णाभ्यन्तरलीनतां विजहति स्कन्धोदयात्पादपाः।'

भास ने कहा है:—

'जलदगहनमुज्झतीव वेगा-
दभिपततीव मही समुद्रमुद्रा।
जलदसमयतोयदा इवामी
भृशमभिभान्ति नगा विजृम्भमाणाः॥'

कविता का एक प्रयोजन 'कान्तासम्मितोपदेश' कहा गया है, उस दृष्टि से भी भास का अविमारक बहुत सफल है।

इस प्रकार हम पाते हैं कि अविमारक का कवित्व बहुत उच्चकोटि का है। जहाँ तक मेरा विचार है मैं यह भी कहने का साहस रखता हूँ कि भास का कवित्व जितना अविमारक में निखर सका है उतना उनके किसी अन्य रूपक में नहीं निखर सका है, पाठक स्वयं पढ़ कर मेरे कथन की परीक्षा करें।

—रामचन्द्र मिश्र

## श्लोकानुक्रमणिका



# पात्र-परिचयः

**पुरुषाः—**

| | |
|---|---|
| राजा— | कुरङ्गयाः पिता कुन्तिभोजः। |
| कौञ्जायनः, भूतिकः | कुन्तिभोजस्यामात्यौ। |
| भटः— | कुन्तिभोजस्य प्रतिहारो जयसेननामा। |
| अविमारकः— | सौवीरराजपुत्रः। |
| विदूषकः— | अविमारकस्य सखा सन्तुष्टनामा। |
| सौवीरराजः— | अविमारकस्य पिता। |
| नारदः— | देवर्षिः। |
| विद्याधरः— | अविमारकाय अङ्गुरीयकप्रदाता। |

**स्त्रियः—**

| | |
|---|---|
| देवी— | कुन्तिभोजस्य महिषी। |
| कुरङ्गी— | कुन्तिभोजस्य पुत्री। |
| सुदर्शना— | अविमारकस्य जननी काशिराजस्य महिषी। |
| प्रतीहारी— | कुन्तिभोजस्य द्वारपालिका। |
| चेटी— | कुरङ्गयाः किङ्करी चन्द्रिकाख्या। |
| धात्री— | कुरङ्गया उपमाता जयदा नाम। |
| नलिनिका—, मागधिका—, विलासिनी— | कुरङ्गयाः परिजनः। |
| वसुमित्रा—, हरिणिका— | देव्याश्चेट्यौ। |
| सौदामिनी— | विद्याधरस्य प्रियतमा। |



भासनाटकचक्रे

# अविमारकम्

## 'प्रकाश' संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्



### प्रथमोऽङ्कः

( नान्यन्ते ततः प्रविशति सूत्रधारः । )

सूत्रधारः—

उत्क्षिप्तां सानुकम्पं सलिलनिधिजलादेकदंष्ट्राग्ररूढा-
माक्रान्तामाजिमध्ये निहतदितिसुतामेकपादावधूताम् ।

---

कज्जलाविलगोपालबालानयनवासतः ।
इव श्यामः श्रियं दिश्यान्मम केशीनिषूदनः ॥
श्रद्धानतेन शिरसा पितरं मधुसूदनम् ।
प्रसूं जयमणिं चाहं प्रणतोऽस्मि पुनः पुनः ॥

उत्क्षिप्तामिति—सलिलनिधिजलात् सागरवारिणः सानुकम्पम् सदयम् उत्क्षिप्ताम् उपर्यानीताम्, एकदंष्ट्राग्ररूढाम् एकस्मिन्दशनाग्रभागे संलग्नाम् आजिमध्ये युद्धे आक्रान्ताम् आक्रम्य वशीकृताम् निहतदितिसुताम् क्षपितराक्षसाम् एकपादाव-

---

( नान्दी के अन्त में सूत्रधार का प्रवेश )

सूत्रधार—भगवान् ने जिस पृथ्वी को दयापूर्वक समुद्र के जल से निकाला, अपने दन्ताग्र पर रखा, जिस की रक्षा के लिये युद्ध में राक्षसों का संहार किया, जिसे वामनावतार में एक डेग से नापा, रामावतार में जिस का सप्रेम पालन

सम्भुक्तां प्रीतिपूर्वं स्वभुजवशगतामेकचक्राभिगुप्तां
श्रीमान् नारायणस्ते प्रदिशतु वसुधामुच्छ्रितैकातपत्राम् ॥ १ ॥

( नेपथ्याभिमुखमवलोक्य ) आर्ये ! इतस्तावत् ।

( प्रविश्य )

नटी—अय्य ! इअम्हि । [ आर्य ! इयमस्मि । ]

सूत्रधारः—आर्ये ! तव वदनजनितकौतूहलेन स्मितेन निवेदित इवान्तर्गतो भावः । ननु किञ्चिद् वक्तुकामासि ।

---

धूताम् एकचरणपरिच्छिन्नाम् प्रीतिपूर्वं सस्नेहम् संभुक्ताम् लालिताम् स्वभुजवशगताम् निजबाहुवशीकृताम् एकचक्राभिगुप्ताम् एकेन चक्राख्येनास्त्रभेदेन पालिताम् उच्छ्रितैकातपत्राम् प्रकटैकच्छत्राम् वसुधाम् पृथ्वीं श्रीमान् नारायणः ते तुभ्यम् प्रदिशतु अर्पयतु । याम् भुवं मत्स्यावतारे भगवान् सागरसलिलादूर्ध्वमुत्क्षिप्तवान्, वराहावतारे दंष्ट्राग्रलग्नतामनयत्, नृसिंहावतारे युद्धे हिरण्यकशिपुं निपात्य शान्तोपद्रवामकार्षीत्, वामनावतारे पादेनैकेन परिच्छिन्नवान्, रामावतारे च सदयं बुभुजे, तामेकातपत्रां धरणीं भगवान् भवते वितरत्वित्यर्थः । स्रग्धरावृत्तम्, 'म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्त्तितेयम्' इति तल्लक्षणात् । इयं नान्यन्तनरकृता स्तुतिर्भासनाटकसाधारणी । अन्यत् स्पष्टम् ॥ १ ॥

वदनजनितकौतूहलेन—त्वदीये मुखे कौतुकं जनयता शोभातिशयजननद्वारा त्वदीयं मुखं निरतिशयसौन्दर्यशालि कुर्वता । स्मितेन ईषद्धसितेन । निवेदित इव—कथित इव । त्वदीयं सहासं मुखं दृष्ट्वैव मया त्वं किमपि वक्तुकामासीति

---

किया, अपने वश में कर के जिसे चक्र से पाला, वही भगवान् वह एकातपत्र पृथ्वी आपको प्रदान करें ॥ १ ॥

( नेपथ्य की ओर देखकर ) आर्ये, इधर तो आना ।

( प्रवेश कर के )

नटी—आर्य, यह हूँ ।

सूत्रधार—तुम्हारे मुख में कौतुक उत्पन्न करने वाली हँसीने ही सारी बातें बता दीं, क्या कुछ कहना चाहती हो ?

नटी—को एत्थ विम्हओ अय्यो भावण्णो त्ति। [ कोऽत्र विस्मय आर्यो भावज्ञ इति । ]

सूत्रधारः—तेन हि स्वैरमभिधीयताम् ।

नटी—इच्छेमि अय्येण सह उय्याणं गन्तुं। अत्थि मे तहिं इत्थिआकरणीअं णिअमकय्यं। [ इच्छाम्यार्येण सहोद्यानं गन्तुम्। अस्ति मे तत्र स्त्रीकरणीयं नियमकार्यम् । ]

( नेपथ्ये )

भूतिक ! त्वमप्युद्यानं गच्छ कुरङ्गीरक्षणार्थम् । मदभावस्थो ह्यञ्जनगिरिः ।

---

तर्कितमित्याशयः । विस्मयः-आश्चर्यम् , आर्यः-भवान् , भावज्ञः-मनोगतार्थज्ञाननिपुणः । भवान् हृदयगतं भावं जानातीति नाश्चर्यकरं चिरप्रतीतत्वादस्यार्थस्येति भावः । स्वैरम्—यथारुचि । अभिधीयताम्—कथ्यताम् ।

आर्येण-भवता । उद्यानम्-पुष्पवाटिकाम् । गन्तुमिच्छामि-जिगमिषामि । स्त्रीकरणीयम्-नारीजनसम्पादनीयम् । नियमकार्यम्-कर्त्तव्यम् आवश्यकं कृत्यम् ।

कुरङ्गीरक्षणार्थम्—कुरङ्गीनाम राजकन्या, तस्या रक्षार्थम् आकस्मिकविपत्तिनिवारणाय । मदभावस्थः-मादकभावमुपेतः, उन्मादककामोत्तेजकपुष्पसन्दृब्धयादिसहितो ह्यञ्जनगिरिरधुना वर्त्तते, अतः कामयमानावस्थायां वर्त्तमानायास्तत्र गतायाश्च कुरङ्ग्याः सम्भवी विपदुपनिपातोऽतो भूतिकस्य नाम कस्यचनान्तरङ्गपरिजनस्य तत्रोपस्थानमावश्यकमिति तात्पर्यम् ।

---

नटी—आर्य, आप भावज्ञ हैं, इसमें आश्चर्य की क्या बात है ?

सूत्रधार—तो फिर यथेच्छ अपनी बात कहो ।

नटी—आर्य, मैं चाहती हूँ कि आप के साथ उद्यान में चलूँ। वहाँ मुझे स्त्री-कार्य कुछ नियम करना है ।

( नेपथ्य में )

भूतिक, आप भी कुरङ्गी की देख-रेख करने के लिये उद्यान में जाँय। इनदिनों अंजन-गिरि पर मादक भाव पैदा हो रहे हैं ।

सूत्रधारः—आर्ये! ननु भवत्या श्रुतम्-उद्यानं गता राजपुत्रीति। तस्मात् सम्प्रति सर्वतः परिगुप्तानि भवन्त्युद्यानानि। प्रतिनिवृत्तायां राजसुतायां स्वैरं गमिष्यावः।

नटी—जं अय्यो आणवेदि। [ यदार्य आज्ञापयति। ]

( निष्क्रान्तौ )

स्थापना।

( ततः प्रविशति राजा सपरिवारः )

राजा—

इष्टा मखा द्विजवराश्च मयि प्रसन्नाः
प्रज्ञापिता भयरसं समदा नरेन्द्राः।
एवंविधस्य च न मेऽस्ति मनःप्रहर्षः

---

परिगुप्तानि—रक्षितानि निषिद्धपरप्रवेशानि। प्रतिनिवृत्तायाम्-उद्यानाद् गृहमागतायाम्।

यद् आर्य आज्ञापयति—यथा भवतोक्तं तथैव भवतु, निवृत्यागतायां राजपुत्र्यामेव आवामुद्यानं गमिष्याव इत्यर्थः।

इष्टा इति—मखाः इष्टाः यज्ञाः सम्पादिताः, द्विजवराः ब्राह्मणाश्च मयि प्रसन्नाः अनुकूलाः, समदाः मदशालिनः नरेन्द्राः राजानश्च मया भयरसं प्रज्ञापिताः भयं कीदृशं भवतीति बोधिताः, एवंविधस्य-सम्पादितयज्ञस्य ब्राह्मणप्रियस्य राजभ्यो भयं प्रापितवतोऽपि मे मम कुन्तिभोजस्य मनःप्रहर्षः मानसिकी प्रसन्नता

---

सूत्रधार—आर्ये, सुना तुमने, राजकुमारी उद्यान में गई है। अतः इस समय उद्यान में कड़ा पहरा होगा। राजकुमारी के वहाँ से लौटने पर चलेंगे।

नटी—आपकी जो आज्ञा। ( दोनों जाते हैं )

स्थापना।

( सपरिवार राजा का प्रवेश )

राजा—मैंने यज्ञ किये हैं, ब्राह्मणों की भी मुझ पर कृपा रहती है, मैंने मतवाले राजाओं को भय का स्वाद चखाया है, इस स्थिति में भी मुझे मनःप्रसन्नता नहीं

कन्यापितुर्हि सततं वहु चिन्तनीयम् ॥ २ ॥

केतुमति ! गच्छ देवीमानय ।

प्रतिहारी—जं भट्टा आणवेदि । [ यद् भर्ताज्ञापयति । ] ( निष्क्रान्ता )

( ततः प्रविशति सपरिवारा देवी )

देवी—जेदु महाराओ । [ जयतु महाराजः । ]

राजा—देवि ! नित्यप्रसन्नमपि ते मुखमद्यातिप्रसन्नमिव । किङ्कृतोऽयं प्रहर्षः ।

देवी—णं महाराएण कहिदं-कुरङ्गीणिमित्तं दूदो आअदत्ति । ता अइरेण जामादुअं पेक्खामि त्ति । [ ननु महाराजेन कथितं—कुरङ्गीनिमित्तं दूत आगत इति । तदचिरेण जामातरं प्रेक्ष इति । ]

---

नास्ति, तत्र कारणमाह—कन्यापितुरिति, कन्यापितुः अपरिणीतकन्यावतः वहु चिन्तनीयम् भवति । यद्यप्यहं यज्ञानकृषि, ब्राह्मणान् सनतोषयम्, राज्ञोऽजयम्, अथापि कन्याविषये सततं चिन्ताशालितया मम मनसि प्रमोदो न धत्ते पदमित्यर्थः । कालिदासोऽप्याह—'कन्यापितृत्वं खलु नाम कष्टम्' ॥ २ ॥

देवीम्—राज्ञः प्रधानमहिषीम् । आनय-आह्वय, आगन्तुमनुरुध्यस्व मम वचनादिति शेषः । नित्यप्रसन्नम्-सर्वदा सुन्दरम्, नित्यविकसितम् । अतिप्रसन्नम्-सातिशयप्रमुदितम् । किङ्कृतः-किन्निमित्तकः ।

कुरङ्गीनिमित्तम्—कुरङ्गीविवाहं द्रढयितुम् । प्रेक्षे-प्रेक्षिष्ये, वर्तमानसामीप्ये लट् । तादृशमप्यस्ति-अस्ति तादृशं वृत्तम्, कुरङ्गीविवाहप्रस्तावेनागतो दूत इति

---

प्राप्त हो रही है, सचमुच कन्या के पिता को बहुत चिन्ता करनी पड़ती है ॥ २ ॥

केतुमति, जा महारानी को बुला ला ।

प्रतीहारी—महाराज की जो आज्ञा । ( जाती है )

( सपरिवार महारानी का प्रवेश )

देवी—जय हो महाराज की ।

राजा—देवि, सदा प्रसन्न रहने वाले तुम्हारे मुख पर आज कुछ और प्रसन्नता दीख रही है, यह प्रसन्नता किस बात के लिये है ?

देवी—महाराज ने ही तो कहा कि कुरङ्गी के लिये दूत आया है, अतः शीघ्र ही दामाद को देख सकूँगी ।

राजा—तादृशमप्यस्ति । न तु तावत् क्रियते निश्चयः । एह्युपविश ।

देवी—जं महाराओ आणवेदि । [ यद् महाराज आज्ञापयति । ]

( उपविशति । )

राजा—देवि ! विवाहा नाम बहुशः परीक्ष्य कर्तव्या भवन्ति । कुतः,

जामातृसम्पत्तिमचिन्तयित्वा
पित्रा तु दत्ता स्वमनोभिलाषात् ।
कुलद्वयं हन्ति मदेन नारी
कूलद्वयं क्षुब्धजला नदीव ॥ ३ ॥

---

सत्यम्, नतु तावत् क्रियते निश्चयः—तदीयविवाहस्य निर्णयो न जातः, अतोऽचिरेण जामातरं प्रेक्षिष्य इति त्वदीयो मनोरथः सम्प्रति न समीपस्थफल इत्यर्थः । बहुशः परीक्ष्य-अनेकधा विचार्य । विवाहानां विचार्य कर्त्तव्यतायां कारणमाह—

जामात्रिति—जामातुः वरस्य कन्यासम्प्रदाने सम्प्रदानीकृतस्य पुंसः सम्पत्तिम् धनम् अचिन्तयित्वा अविचार्य पित्रा जनकेन कन्याप्रदानाधिकारिणा स्वमनोभिलाषात् स्वीयरुच्यनुसारम् दत्ता यस्मै कस्मैचिदर्पिता नारी क्षुब्धजला प्रवाहशालिपानीया नदी कूलद्वयं तटयुगमिव मदेन यौवनमदेन कुलद्वयम् पितृकुलं श्वशुरकुलं च हन्ति विनाशयति । यदि कन्यापिता जामातुरर्थसम्पदमविचार्य स्वरुच्यनुसारं स्वां कन्यां यस्मै कस्मैचनार्पयति तदा सा यौवनमदवशान्मार्गत्यागेन चपला नारी पितृकुलं श्वशुरकुलञ्च कलङ्कयित्वा विनाशयति, यथा पयःपूरपूर्णा नदी तटद्वयं विपादयति, अतो विवाहा बहुशो विचार्य कर्त्तव्या भवन्तीति सिद्धमित्यर्थः । उपजातिर्वृत्तम् ॥ ३ ॥

---

राजा—वैसी बात है तो, परन्तु अभी निश्चय नहीं है, आओ बैठो ।

देवी—महाराज की जो आज्ञा । ( बैठती है )

राजा—देवि, विवाह बहुत सोचकर करना होता है, क्योंकि—

जामाता की संपत्ति का विचार बिना किये यदि अपनी रुचि से कन्या किसी को दे दी गई तो वह कन्या अपने दोष से श्वशुरकुल तथा पितृकुल इन दोनों कुलों का नाश कर डालती है जैसे बाढ़ वाली नदी अपने दोनों तटों को गिरा देती है ॥ ३ ॥

अये शब्द इव । वहुभिः कारणैर्भवितव्यम् । अयं हि,

वहुत्वाद् दूरसंस्थोऽपि समीप इव वर्तते ।
सत्सु हेतुसहस्रेषु कुरङ्ग्यां शङ्कते मतिः ॥ ४ ॥

देवी—हं उय्याणं गआ मे दुहिआ । [ हम् उद्यानं गता मे दुहिता । ]

राजा—कोऽत्र ।

( प्रविश्य )

भटः—जयतु महाराजः । एष आर्यकौञ्जायनो निवेदयितुमागतः ।

राजा—शीघ्रं प्रवेश्यताम् ।

---

शब्द इव—शब्द इव श्रूयत इति शेषः । वहुभिः कारणैर्भवितव्यम्—शब्दस्य श्रूयमाणस्य वहूनि कारणानि संभवन्तीत्यर्थः ।

**वहुत्वादिति**—दूरसंस्थः सुदूरवर्ती अयं शब्दः वहुत्वात् दीर्घत्वात् समीपे इव वर्त्तते निकटवर्त्तीव प्रतिभासते । यद्यप्ययं शब्दो दूरे भवति, तथाप्युच्चैरुदीर्यमाणतया समीपस्थ इव प्रतीयत इत्यर्थः । हेतुसहस्रेषु वहुविधेषु शब्दस्यास्य कारणेषु सत्सु मतिः मम बुद्धिः कुरङ्ग्यां शङ्कते कुरङ्गया विषये शङ्कां जनयति, यद्यप्यस्य शब्दस्य वहूनि कारणानि संभवन्ति तथापि मम मतिः कुरङ्गया अनिष्टमेव शङ्कते, अतिस्नेहस्य पापशङ्कित्वनियमादिति भावः ॥ ४ ॥

हम्—इति शङ्काव्यञ्जकम्, मम दुहितोद्यानं गता, तत्संभवति तस्याः काचन विपत्तिरिति । निवेदयितुम्—किमपि सूचयितुम् ।

---

अरे, कुछ शब्द सा सुनाई पड़ता है, वहुत से कारण हो सकते हैं, यह—

शब्द गम्भीर होने के कारण दूरस्थ हो कर भी समीपस्थ सा प्रतीत हो रहा है, वहुत से कारणों के रहने पर भी मेरा मन कुरङ्गी के विषय में शङ्काशील हो रहा है ॥ ४ ॥

देवी—हाँ, मेरी वेटी उद्यान गई है ।

राजा—कोई है ?

( प्रवेश कर के )

भट—जय हो महाराज की, आर्य कौञ्जायन कुछ निवेदन करने आये हैं ।

राजा—शीघ्र बुला लाओ ।

भटः—यदाज्ञापयति महाराजः । ( निष्क्रान्तः । )

( ततः प्रविशति कौञ्जायनः । )

कौञ्जायनः—( सनिर्वेदम् ) भोः ! कष्टममात्यत्वं नाम । कुतः,

प्रसिद्धौ कार्याणां प्रवदति जनः पार्थिवबलं
विपत्तौ विस्पष्टं सचिवमतिदोषं जनयति ।
अमात्या इत्युक्ताः श्रुतिसुखमुदारं नृपतिभिः
सुसूक्ष्मं दण्ड्यन्ते मतिबलविदग्धाः कुपुरुषाः ॥ ५ ॥

जयसेन ! कस्मिन् प्रदेशे वर्तते स्वामी । किं ब्रवीषि—उपस्थानगृह

---

सनिर्वेदम्—समनःखेदम् । अमात्यत्वं कष्टम्—मन्त्रिपदं नितान्तखेदजनकम् । प्रसिद्धाविति—कार्याणां प्रसिद्धौ निष्पत्तौ जनः पार्थिवबलं नृपसामर्थ्यं प्रवदति प्रशंसति, यदि कार्यं सिद्धं भवति तदा लोकस्तत्र सिद्धौ नृपस्य प्रभावातिशयमेव कारणं मन्यत इति भावः । विपत्तौ कार्यस्य विघटने जाते सचिवमतिदोषं मन्त्रिबुद्धिदोषं जनयति प्रकाशयति, यदि कार्यं विपद्यते तदाऽयं मन्त्री दुष्टबुद्धिरिति लोकः ख्यापयतीत्यर्थः । नृपतिभिः राजभिः श्रुतिसुखम् श्रवणसुखकरम् उदारञ्च अमात्या इत्युक्ताः अमात्यशब्देनाभिधीयमानाः मतिबलविदग्धाः बुद्धिवैभववञ्चिताः कुपुरुषाः सुसूक्ष्मं दण्ड्यन्ते निभृतं दण्डिता भवन्ति । राजानो यत्कर्णप्रियैरमात्या इति शब्दैः सम्बोधयन्ति मन्त्रिणस्स एव तेषां दण्ड इति भावः । शिखरिणी वृत्तम्, 'रसैरीशैश्छिन्ना यमनसभलागः शिखरिणी' इति तल्लक्षणात् ॥ ५ ॥

उपस्थानगृहे—यस्मिन् गृहे वर्त्तमानं राजानं लोका उपतिष्ठन्ते तत्रेत्यर्थः ।

---

भट—महाराज की जो आज्ञा । ( जाता है )

( कौञ्जायन का प्रवेश )

कौञ्जायन—(खेद के साथ) हा, मन्त्री होना बड़ा कष्टकर होता है, क्योंकि:—

कार्य की सिद्धि होने पर लोग राजा के बल की प्रशंसा करते हैं और असिद्धि होने पर लोग मन्त्री की बुद्धि को दोष देते हैं, राजा लोग मन्त्री को अमात्य इस मधुर शब्द से संबोधित कर के अति सूक्ष्म दण्ड ही दिया करते हैं ॥ ५ ॥

जयसेन, महाराज, कहाँ हैं ? क्या कहा ? उपस्थान-गृह में हैं। वहाँ तो

इति । अतस्त्वशङ्कनीयेयं भूमिः । ( परिक्रम्य ससम्भ्रमम् ) प्रसीदतु स्वामी।

राजा—अलमलं सम्भ्रमेण। स्वैरमुपविश्य कथ्यतां वृत्तान्तः।

कौञ्जायनः—शृणोतु स्वामी। ननु स्वामिनाहमुक्तः-स्वामिदारिकया सह गच्छोद्यानम् इति।

राजा—एवमुक्तम्। पुनः किम्।

कौञ्जायनः—ततो गत्वोद्यानं यथासुखमाक्रीड्य निवर्तमानायां राजसुतायां दासीदासहसितकथितश्रवणबृंहितमदस्रवन्मदजलार्द्रदुर्दिनाननो

---

अशङ्कनीया प्रवेशार्हा। उपस्थानगृहे राज्ञो दर्शनस्यानुमतत्वेनाशङ्कप्रवेशार्हा भूमिरियमित्यर्थः।

सम्भ्रमेण—उद्वेगेन, स्वैरमुपविश्य—यथेच्छमासनपरिग्रहं कृत्वा। कथ्यतां वृत्तान्तः—सूच्यतां समाचारः।

स्वामिनाहमुक्तः—भवताहमाज्ञप्तः। स्वामिदारिकया—राजकन्यया।

यथासुखम्—यथारुचि। आक्रीड्य—विहृत्य।

**दासीदासेति०**—दासीनाम् किङ्करीणाम्, दासानां राजभृत्यानाञ्च हसितकथितयोः हासस्य परस्परव्याहारस्य च श्रवणेन बृंहितेन अधिकीभूतेन मदेन उन्मादाख्यमनोविकारेण स्रवता च्यवमानेन मदजलेन दानवारिणा आर्द्रम् सिक्तम् अतएव दुर्दिनम् क्लिन्नम् आननं यस्य तादृशः, दासीनां दासानां च हसितकथितानि श्रुत्वा सातिशयं मत्तो भूत्वा दानवारिस्रवणेनार्द्रमुख इत्यर्थः। निहताः पतिताः सादिनः पुरुषा येन तादृशः, सम्भ्रमेण चलतो गजात् सादिनः आरूढाः

---

जाने में कुछ शङ्का नहीं है। ( चलकर, घबराहट के साथ ) महाराज, प्रसन्न रहें।

राजा—घबराहट की आवश्यकता नहीं है। यथेच्छ बैठ कर समाचार सुनाइये।

कौञ्जायन—महाराज सुनें। श्रीमान् ने मुझे कहा था कि तुम राजकुमारी के साथ उद्यान जाओ।

राजा—हाँ, ऐसा कहा था, फिर क्या हुआ ?

कौञ्जायन—इसके बाद उद्यान में जाकर तथा यथेच्छ विहार कर के राजकुमारी लौट रही थीं, इसी समय दासी-दास आदि के हंसने-बोलने के शब्दों को सुनकर

निहतपतितसादिपुरुषः क्षितिरजोवगुण्ठिताव्यक्तभीममूर्तिर्मूर्तिमानिव पवनो दृष्टादृष्टलघुप्रचारः स्वामिसचिवानां वक्तव्यं जनयितुकाम इवैकपुरुषविशेषं प्रकाशयितुमिच्छन्निव मदान्धस्तं देशमभ्युपगतो हस्ती।

राजा—तिष्ठतु विस्तरः। ननु कुशलिनी कुरङ्गी।

कौञ्जायनः—कथमकुशलिनी भवति विद्यमानेषु स्वाभिभाग्येषु।

राजा—दिष्ट्या। यथेष्टमिदानीं ब्रूहि।

कौञ्जायनः—ततः प्रद्रुतेषु प्राकृतजनेषु हाहाकारमात्रप्रतीकारासु स्त्रीषु

---

पतन्ति म्रियन्ते चेतिवस्तुवृत्तकथनगर्भं करिविशेषणमिदम्। क्षितिरजसा भूमिधूलिचयेन अवगुण्ठिता आवृता अतएव च अव्यक्ता भीमा भीषणा मूर्तिर्यस्य तादृशः। मूर्तिमान् शरीरधारी। पवनः वायुः। अतितीव्रगामितया मूर्तपवनत्वोत्प्रेक्षा। दृष्टः क्वचिद् दृश्यमानः अदृष्टः क्वचिददृश्यमानश्च लघुः प्रचारो यस्य तादृशः। स्वामिसचिवानाम् राजमन्त्रिणाम् वक्तव्यम् निन्दां जनयितुकामः बोधयितुम् इच्छुरिव। हस्तिन उपस्थित्या राजकन्याया विपदुपस्थितेति स हस्ती मन्त्रिणो निन्दामेव जनयितुमुपस्थित इत्युत्प्रेक्षा। एकपुरुषविशेषम् प्रकाशयितुम् इच्छन्निव-एकं पुरुषविशेषम् प्रकटीकर्तुं कामयमान इव। विस्तरः—विस्तारेण कथनम्। अलं विस्तारेण कथयित्वेत्यर्थः। कुशलिनी कुरङ्गी—सकुशला कच्चित् मम कन्या कुरङ्गीत्यर्थः।

कथमिति०—स्वामिभाग्येषु भवदीयशुभादृष्टेषु विद्यमानेषु कथमकुशलं कुरङ्गयाः संभवतीत्यर्थः। प्रद्रुतेषु—पलायितेषु। प्राकृतजनेषु-साधारणपुरुषेषु।

---

मतवाला हाथी हयवाह को मार कर, पृथ्वी की धूलि से धूसर भीषणकाय बन कर, राजभृत्यों में शिकायत पैदा करता हुआ वहाँ आकर उपस्थित हुआ।

राजा—विस्तार छोड़िये, कुरङ्गी तो सकुशल है न?

कौञ्जायन—जब आपका भाग्य प्रबल है तो सकुशल क्यों न रहेगी?

राजा—अहोभाग्य, अब तुम जो कहना चाहते हो कहो।

कौञ्जायन—इसके बाद साधारण जन भाग खड़े हुए, स्त्रियाँ हाहाकार करने लगीं, कुछ लोग मरे, उद्यानगत उपकरणों को देखने में उधर गया, इसी समय वह हाथी राजकुमारी की सवारी पर टूट पड़ा।

समाश्रितनिहतेषु सुपुरुषेषु उद्यानगतानां सर्वोपकरणानां परीक्षणाय मुहूर्तव्याक्षिप्ते मयि च नीतिगुप्ते सहसैव स्वामिदारिकाया यानमेव प्राप्तः स हस्ती।

देवी—हं इदो वरं किण्णुखु भविस्सदि। [हम् इतः परं किन्नु खलु भविष्यति।]

राजा—अथ केन सनाथीकृता कुरङ्गी।

कौञ्जायनः—अथ कश्चिद् दर्शनी—(इत्यर्धोक्ते तिष्ठति)

राजा—यथेष्टमिदानीं ब्रूहि। निष्परिहारा व्यापदः।

कौञ्जायनः—अथ कश्चिद् दर्शनीयोऽप्यविस्मितस्तरुणोऽप्यनहङ्कारः शूरोऽपि दाक्षिण्यवान् सुकुमारोऽपि बलवान् स्वामिदारिकायां हस्तिना-

---

हाहाकारमात्रप्रतीकारासु—प्रतीकारान्तरमनालोक्य हाहाकारं कुर्वतीषु। समाश्रित निहतेषु—समाश्रिताः प्राप्ताः निहताः व्यापादिताश्च तेषु, ये पुरुषाः करिणा तेन प्राप्ताः सर्वेऽपि ते व्यापादितास्तदेत्यर्थः। उद्यानगतानाम्—तत्रोद्याने वर्त्तमानानाम्। उपकरणानाम्—तासां तासां सामग्रीणाम्। परीक्षणाय—कस्यां दशायां सन्ति तान्युपकरणानीति निरीक्षितुम्। मुहूर्त्तव्याक्षिप्ते—कियन्तं कालं यावद् व्याकुले। यानम्—शिविकारूपं मनुष्यवाह्यं यानसाधनम्। सनाथीकृता—रक्षिता।

यथेष्टम्—यथारुचि। निष्परिहाराः—अनभ्युपायाः। आपत्तिकाले जायमानस्य कस्यापि अनुचितोचितसाधारणस्य व्यवहारस्य मर्षणीयतया त्वया निश्शङ्कं कथ्यतामित्यर्थः। दर्शनीयः—सुन्दरः। अविस्मितः—अचकितः। तरुणः—युवा। अनहङ्कारः—अभिमानरहितः। शूरः—पराक्रमी। दाक्षिण्यवान्—सुशीलः।

---

देवी—हाय, इसके बाद क्या हुआ?

राजा—फिर कुरङ्गी को किसने बचाया?

कौञ्जायन—इसके बाद कोई खूबसूरत—(आधा कह कर ही रुक जाता है)

राजा—कहते जाओ, आपत्ति-काल में इन बातों पर ध्यान नहीं दिया जाता है।

कौञ्जायन—इसके बाद कोई खूबसूरत हो कर भी अगर्वित, युवक हो कर भी निरहङ्कार, बहादुर हो कर भी नम्र, सुकुमार हो कर भी बलवान् युवक हाथी से

भिभूयमानायां तत्कालदुर्लभमभयं प्रदाय निर्विशङ्कः समासादितवांस्तं द्विपवरम् ।

राजा—अनृणः स कारुण्यस्य । ततस्ततः ।

कौञ्जायनः—ततस्तेन सललितसरभसकरतलताडनप्ररुष्टः सहसैव स्वामिदारिकां विहाय तमेव हन्तुकामः प्रतिनिवृत्तः स व्यालः ।

देवी—कुसलो होदु । [ कुशलं भवतु । ]

राजा—ततस्ततः ।

कौञ्जायनः—अथ तदनन्तरमभ्यागतेन भूतिकेन मया च पुनर्यानमारोप्य द्रुतमानीय कन्यान्तःपुरमेव प्रवेशिता स्वामिदारिका ।

---

सुकुमारः—अकठोरकायः । बलवान्—पराक्रमी । स्वामिदारिकायाम्—राजकुमारिकायाम् । हस्तिनाभिभूयमानायाम्—गजेन पीड्यमानायाम् । तत्कालदुर्लभम्—तस्मिन् समये दुरापम् । अभयम्—अभयदानम् । निर्विशङ्कः—अशङ्कमानहृदयः । समासादितवान्—प्राप्तः । द्विपवरम्—गजश्रेष्ठम् ।

अनृणः स कारुण्यस्य—कारुण्यस्य यदनुकूलं तथाऽनुष्ठाय स युवकः कारुण्यस्य ऋणं परपरित्राणरूपं शोधयित्वा कारुण्यस्यानृण्यमभजतेति भावः ।

सललितसरभसकरतलताडनप्ररुष्टः—सललितम्-सविलासं सरभसं निर्विकारञ्च यत् करतलेन ताडनम् तेन प्ररुष्टः कुपितः । प्रतिनिवृत्तः—परावृत्तः । व्यालः—करी अभ्यागतेन—आगतेन । यानमारोप्य—याने उपवेश्य । द्रुतम्-शीघ्रम् ।

---

डरी हुई राजकुमारी को अभय प्रदान करता हुआ निर्भय भाव से उस हाथी के पास पहुँच गया ।

राजा—उस युवक ने दयालुता का ऋण चुका दिया । उसके बाद क्या हुआ ?

कौञ्जायन—इसके बाद उस युवक ने लीलापूर्वक तथा अशङ्कभाव से हाथी को छुआ, तभी वह हाथी राजकुमारी की ओर से मुड़ कर उस युवक को मारने दौड़ा ।

देवी—भला हो उसका ।

राजा—इसके बाद ?

कौञ्जायन—इसके बाद भूतिक भी आ गये, हम दोनों ने राजकुमारी को सवारी पर बैठाया, और उन्हें कन्यान्तःपुर भेज दिया ।

राजा—अहो महानयं प्रमादः। अथ भूतिकः किमर्थं नाभ्यागतः।

कौञ्जायनः—उक्तोऽहं भूतिकेन-गत्वेमं वृत्तान्तं स्वामिने कथय। अहं तस्य पुरुषस्य प्रवृत्तिमन्वयं च ज्ञात्वा शीघ्रमागमिष्यामीति।

राजा—तेन हि सर्वं परीक्ष्यागमिष्यति भूतिकः। कौञ्जायन! कतरकुलसमुद्भूतः परव्यसनसहायः।

कौञ्जायनः—स्वामिन् इह विसंवादयत्यात्मानमन्त्यजोऽहमिति।

देवी—महाराअ! अकुलीणो कहं एव्वं साणुक्कोसो भवे। [ महाराज! अकुलीनः कथमेवं सानुक्रोशो भवेत्। ]

---

कन्यान्तःपुरम्—कन्यानिवासाय निर्मापितं राज्ञोऽन्तःपुरम्।

महानयं प्रमादः—महत्कष्टमुपस्थितमासीदित्यर्थः।

तस्य पुरुषस्य—राजकुमारीं गजात् परित्रातवतो जनस्य। प्रवृत्तिम्-वृत्तान्तम्। अन्वयं वंशञ्च।

सर्वं परीक्ष्य—तस्य पुरुषस्य वंशादिकमखिलं ज्ञात्वा।

कतरकुलसमुद्भूतः—कस्मिन् वंशे जातः। परव्यसनसहायः—अन्यस्य विपत्तौ सहायतां कर्तुमुद्यतः।

इह—वंशविषये। आत्मानं विसंवादयति—यादृशं तस्य रूपविक्रमशीलादिकं तादृशं वंशमनाख्याय अन्त्यजोऽहमिति कथयित्वा आत्मानं गोपयतीत्यर्थः।

सानुक्रोशः—दयावान्।

---

राजा—यह बड़ी भारी असावधानता हो गई थी। अच्छा, भूतिक क्यों नहीं आये।

कौञ्जायन—भूतिक ने मुझे कहा कि जाकर यह समाचार महाराज से कहो। मैं उस युवक का समाचार तथा वंश जान कर शीघ्र ही आ रहा हूँ।

राजा—तब तो भूतिक सारी बातों का पता लगा कर आवेगा। कौञ्जायन, वह परोपकारी युवक किस कुल का था।

कौञ्जायन—इसी प्रसङ्ग में उस की बात कुछ भ्रामक है, वह कहता था कि अन्त्यज हूँ।

देवी—महाराज, अकुलीन कैसे इतना दयाशील होगा?

राजा—किन्नु खलु भवेदेतत् ।

( ततः प्रविशति भूतिकः । )

भूतिकः—( सविस्मयम् ) अहो प्रच्छन्नरत्नता पृथिव्याः । अस्य तावत् पुरुषस्य निर्व्याजेन विक्रमेण मन्दीभूता इव मनस्विनां विक्रमबुद्धयः । एकस्तु मे संशयः, किमर्थमात्मानमन्वयं चाच्छादयति । अथवा कः शक्तः सूर्यं हस्तेनाच्छादयितुम् । इह हि,

छन्ना भवन्ति भुवि सत्पुरुषाः कथञ्चित्
स्वैः कारणैर्गुरुजनैश्च नियम्यमानाः ।
भूयः परव्यसनमेत्य विमोक्तुकामा

---

प्रच्छन्नरत्नता—प्रच्छन्नानि गुप्तानि रत्नानि यस्यां तस्याभावः, पृथिव्यां नितान्ताश्चर्यकराणि रत्नानि गुप्तानि सन्तीति विस्मयावहं वस्तु । निर्व्याजेन—अकपटेन । मनस्विनाम्—वीराणाम् । विक्रमबुद्धयः—पराक्रममतयः । अस्य यूनः पुरुषस्याव्याजं वीरत्वमालोक्य मनस्विनां विषये विक्रमवत्ताप्रत्ययो मन्द इव जायते, तदपेक्षयाऽप्यस्य समधिकपराक्रमवत्तया प्रतीतेरित्यर्थः । आत्मानमन्वयं चाच्छादयति = स्वीयं नाम गोत्रादि गोपयति । कः शक्तः सूर्यं हस्तेनाच्छादयितुम्—यथा सूर्यस्य हस्तेन पिधानं न शक्यक्रियं तथैव शूरस्य नामगोत्रादिगोपनमपि कठिनमेवेत्यर्थः ।

छन्ना भवन्तीति०—कथञ्चित् केनापि प्रकारेण । स्वैः कारणैः स्वानुभवमात्रविषयैः हेतुभिः, गुरुजनैश्च पित्रादिभिः नियम्यमानाः शापादिना निरुध्यमानाः सत्पुरुषाः भुवि च्छन्नाः गुप्ताः भवन्ति, भूयः पुनः परव्यसनम् परकीयां कष्टां दशाम्

---

राजा—यह कैसी बात है ?

( भूतिक का प्रवेश )

भूतिक—( आश्चर्य से ) अहा ! पृथ्वी में बहुत से रत्न छिपे पड़े हैं । इस पुरुष के निश्छल पराक्रम से बहादुरों का बुद्धि-पराक्रम फीका पड़ गया है । परन्तु मुझे एक सन्देह हो रहा है कि आखिर यह अपने को तथा अपने कुल को छिपा क्यों रहा है ।

अथवा—सूर्य को कौन हाथ से छिपा सकता है ।

सत्पुरुष कुछ खास कारणों से तथा गुरुजन के नियन्त्रण से छिपे रहते हैं,

विस्मृत्य पूर्वनियमं विवृता भवन्ति ॥ ६ ॥

जयसेन ! कस्मिन् प्रदेशे वर्तते स्वामी। किं ब्रवीषि-उपस्थानगृह इति। अतस्त्वशङ्कनीयेयं भूमिः। यावत् प्रविशामि। (प्रविश्य) अये अयं महाराजो देव्या सहास्ते। (उपगम्य) जयतु महाराजः।

राजा—देवि ! त्वमभ्यन्तरं प्रविश्याश्वासय कुरङ्गीम्। अहमप्यनुपदमागमिष्यामि।

देवी—जं महाराओ आणवेदि। [ यन्महाराज आज्ञापयति। ]

(निष्क्रान्ता)

---

एत्य आसाद्य विमोक्तुकामाः विपन्नमुद्धर्तुमिच्छवः पूर्वनियमं विस्मृत्य मया गुप्तेन स्थातव्यमिति प्राक्तनं स्वं नियममनादृत्य विवृताः भवन्ति प्रकटीभवन्ति, अयमाशयः—स्वमनोमात्रगोचरैः कैरपि कारणैः पित्रादेशादिभिश्च केचन महापुरुषा गुप्तरूपेण कियन्तं कालं यावत्तिष्ठन्ति, परन्तु यदा ते कमपि विपन्नं जनं पश्यन्ति तदा प्रकटीभूताः सन्तो विपन्नं तं जनं ततो विपदस्त्रायन्त इति। वसन्ततिलकं वृत्तम् ॥ ६ ॥

प्रदेशे—स्थाने। उपस्थानगृहे—यत्र स्थित्वा राजा प्रकृतिभिरुपास्यते तत्र सर्वसुलभप्रवेशे गृहे।

अशङ्कनीया—अशङ्कभावेन प्रवेशयोग्या।

आश्वासय—सान्त्वय। अनुपदम्—अतिशीघ्रम्।

---

परन्तु दूसरों को आपत्ति से मुक्त करने के समय अपने प्राक्तन नियम का त्याग कर के प्रकट हो जाते हैं ॥ ६ ॥

जयसेन, महाराज कहाँ हैं ? क्या कहा, उपस्थान-गृह में हैं ? तब तो वहाँ अशङ्कित रूप में प्रवेश किया जा सकता है, प्रवेश करता हूँ। (प्रवेश कर के) यही तो महाराज महारानी के साथ वर्त्तमान हैं, (समीप जाकर) जय हो महाराजकी।

राजा—देवि, तुम अभ्यन्तर में जा कर कुरङ्गी को आश्वासित करो, मैं भी अभी आ रहा हूँ।

देवी—महाराज की जो आज्ञा। (जाती है)

राजा—को वृत्तान्तस्तस्य परार्थमनवेक्षितशरीरस्य ।

भूतिकः—शृणोतु स्वामी । स मुहूर्तमनादरमत्वरितं सललितं प्रियवयस्येनेव तेन हस्तिना प्रक्रीड्य निवर्तनानुवर्तनगतिविशेषैर्विमोह्य लज्जित इव तेन कर्मणा महाजनप्रशंसामसहमानः समवनतशिरस्कः स्वैरं स्वमेवावासं गतः ।

राजा—भोः ! प्रीतोऽस्मि । अयं हि मे द्वितीयो लाभः ।

भूतिकः—अथ तदनन्तरमुपलभ्य हस्तिनीभिस्तं गजवरं सङ्ग्राह्येमां गजशालां प्रवेश्याहं तस्य पुरुषस्य प्रवृत्तिमन्वयं च ज्ञातुमन्यापदेशेन गतवानस्मि ।

---

परार्थम्—अन्यविपत्तिप्रतीकाराय । अनवेक्षितशरीरस्य—स्वदेहमपि तृणीकृतवतः । अनादरम्—आदररहितम् । अत्वरितम्—मन्दमन्दम् । सललितम्—सविलासम् । प्रक्रीड्य—विहृत्य । निवर्तनम्-पश्चाद्गमनम् अनुवर्तनं साक्षाद्गमनञ्च, तादृशैर्गतिविशेषैः विमोह्य—मोहमापाद्य । महाजनप्रशंसाम्—लोकैः क्रियमाणां स्तुतिम् । समवनतशिरस्कः-नम्रीकृतशिराः ।

द्वितीयो लाभः—अपरा प्राप्तिः । कन्यायाः सकुशलं गृहागमनं प्रथमो लाभः, तस्यात्रातुरपि सकुशलं स्वगृहगमनं द्वितीयो लाभ इत्यर्थः ।

हस्तिनीभिस्तं गजवरं संग्राह्य—मत्तस्य करिणो मदापनयनाय करिण्यः प्रेष्यन्ते, ताभिश्च वशीक्रियते मत्तः करीति व्यवहारानुसारिणीयमुक्तिः । गजशालां प्रवेश्य—

---

राजा—दूसरे के लिये अपने शरीर की उपेक्षा करने वाले उस युवक का क्या समाचार है ?

भूतिक—महाराज, सुनिये । उस युवक ने अवहेलना के साथ उस हाथी के साथ खेल किया मानो वह अपने मित्र के साथ खेल रहा हो, और आगे पीछे हट कर उसने हाथी को लज्जित सा कर दिया । इसके बाद उसे लोगों द्वारा की गई प्रशंसा भली नहीं लगी । वह शिर झुकाये अपने घर को चला गया ।

राजा—मुझे बड़ी खुशी हुई, यह मेरे लिये दूसरा लाभ हुआ ।

भूतिक—इसके बाद उस मतवाले हाथी को हथनियों के सहारे पकड़वा कर मैंने गजशाला में भेज दिया और मैं उस पुरुष के वंश वृत्त का पता लगाने चला ।

राजा—अथ किं कृतो निश्चयः । श्रुतमस्माभिरन्त्यज इति ।

भूतिकः—शान्तं शान्तं पापम् । नायं तादृशः केनापि कारणेनात्मानमन्वयं चाच्छादयति ।

राजा—अथ किं भवता परीक्षितम् ।

भूतिकः—किमत्र परीक्षितव्यम् ।

दैवं रूपं ब्रह्मजं तस्य वाक्यं
क्षात्रं तेजः सौकुमार्यं वलं च ।
यद्येवं स्यात् सत्यमस्यान्त्यजत्वं
व्यर्थोऽस्माकं शास्त्रमार्गेषु खेदः ॥ ७ ॥

---

राजावासस्थलं प्रापय्य । प्रवृत्तिम्—वृत्तान्तम् । अन्वयम्—वंशञ्च । अन्यापदेशेन—कार्यान्तरव्याजेन किं कृतो निश्चयः—कीदृशो निर्णयः कृतः ?

शान्तं पापम्—नेदृशं वाच्यमित्यर्थः । नायं तादृशः—अन्त्यजत्वेन संभावयितुं योग्यो नायमित्यर्थः । अन्वयमाच्छादयति—गोपयति ।

अथ किं भवता परीक्षितम्—अन्वेषणं कृत्वा भवता किं निर्णीतमिति भावः ।

किमत्र परीक्षितव्यम्—नास्ति किमपि संशयास्पदं येन निर्णयोऽनुधाव्येतेति तात्पर्यम् ।

दैवमिति—तस्य दैवं देवतुल्यं रूपं कायिकी शोभा, ब्रह्मजं वाक्यं ब्राह्मणोपयुक्तं सत्यमार्दवोपपन्नं वचनम् , क्षात्रं क्षत्रियोचितं तेजः शूरत्वम् , सौकुमार्यम्—अकठोरत्वं वलञ्च । एवम् अस्यामपि स्थितौ यद्यस्य यूनः अन्त्यजत्वं चण्डालवंशोद्भवत्वं सत्यं स्यात् तदा शास्त्रमार्गेषु शास्त्राभ्यासविषयेऽस्माकं खेदः परिश्रमो

---

राजा—फिर क्या पता लगाया, हमने सुना कि वह अन्त्यज है ।

भूतिक—ऐसा मत कहिये, वह वैसा नहीं है, किसी खास कारण से वह अपने वंश को छिपाता है ।

राजा—तुमने क्या पता लगाया ।

भूतिक—इसमें पता क्या लगाना है ।

उस का देवता के समान रूप, ब्राह्मण के समान वचन, क्षत्रिय के समान बल, तेज, तथा सौकुमार्य है, यदि वस्तुतः वह अन्त्यज हो तो हमारा शास्त्र पढ़ना निरर्थक है ॥ ७ ॥

राजा—किमस्त्यस्य कलत्रम् ।

भूतिकः—सर्वमस्ति । कलत्रं त्वयमभिनिविष्टः ।

राजा—यद्यपि स्त्रीदर्शनं परिहृतं, किमर्थं तस्य पिता न परीक्षितः ।

भूतिकः—दृष्टस्तत्रभवान् सत्पुत्रसम्पन्नः । स हि,

व्यायामस्थिरविपुलोच्छ्रितायतांसो
ज्याघातप्रचितकिणोल्बणप्रकोष्ठः ।

---

व्यर्थः । देवोचिते रूपे ब्राह्मणोचिते वचनविन्यासे क्षत्रियोचिते तेजसि बले च विद्यमानेऽपि यदि सत्यमसौ चण्डालः स्यात्तदा व्यर्थमस्माकं शास्त्राभ्यसनम्, शास्त्रानुसारेणैतादृशा गुणा एव तमचण्डालं बोधयितुमलमतोऽसौ निश्चयेनाचण्डालस्तदलमत्र परीक्षयेति तात्पर्यम् । शालिनी वृत्तम्—'मात्तौ गौ चेच्छालिनी वेदलोकैः' इति च तल्लक्षणम् ॥ ७ ॥

किमस्त्यस्य कलत्रम्—किं तस्य स्त्री विद्यते ?

कलत्रं त्वयमभिनिविष्टः—स्त्रियां त्वयं नितान्तमादरवान्, प्रियानुरागपूर्णहृदयोऽसावित्यर्थः ।

स्त्रीदर्शनं परिहृतम्—परवनितादर्शनं निषिद्धम् । परीक्षितः-निर्णीतगोत्रः कृतः ।

सत्पुत्रसम्पन्नः—तादृशसुपुत्रसंपन्नः ।

व्यायामेति—व्यायामेन नियतपरिश्रमविधानेन स्थिरो दृढीभूतो विपुलो विस्तृतः उच्छ्रितः उन्नतः आयतो विशालश्च अंसः स्कन्धदेशो यस्य तथाभूतः, अथ च ज्यायाः प्रत्यञ्चायाः आघातेन सततसम्पर्केण प्रचितैः जायमानैः किणैः

---

राजा—क्या उसे स्त्री भी है ?

भूतिक—सब है, स्त्री को वह बहुत चाहता है ।

राजा—यद्यपि स्त्री के साथ साक्षात्कार वर्जित है, फिर भी उस के पिता का पता क्यों नहीं लगाया ?

भूतिक—उस सुपुत्र के पिता के दर्शन हुए थे । वह—

व्यायाम करने के कारण उनके कन्धे उठे हुए एवं दृढ़ हैं, उनके हाथों में ज्या के आघात से निर्मित अनेक चिह्न हैं, यद्यपि वह छिप कर रह रहे हैं, फिर

